न्यायदर्शन की तरह अन्यदर्शनों में भी 'जाति' को असदुत्तर के रूप में ही माना है। सूत्रकार ने 'जाति' और 'निग्रहस्थान' के बताने में सम्पूर्ण एक अध्याय ही खर्च कर दिया है। अपने सिद्धान्त की रक्षा करने के लिये आवश्यकता पड़ने पर 'छल' तथा 'असदुत्तरस्वरूप जाति' का प्रयोग करना भी आवश्यक बताया गया है। बौद्धाचार्यों ने तथा जैनाचार्यों ने 'छल' आदि के प्रयोग की बड़ी निन्दा की है। किन्तु नैयायिकों की परम्परा में 'छल' आदि के प्रयोग करने के समर्थन में कहा गया है—

' दुःशिक्षितकुतर्कांशलेशवाचालिताननाः ।
शक्याः किमन्यथा जेतुं वितण्डाटोपपण्डिताः ॥
गतानुगतिको लोकः कुमार्गं तत्प्रतारितः ।
मा गादितिच्छलादीनि प्राह कारुणिको मुनिः ॥

किन्तु इसके विपरीत बौद्धाचार्यधर्मकीर्ति ने 'वादन्याय' में कहा है—"तत्त्वरक्षणार्थं सद्भिरुपहर्तव्यमेव च्छलादिविजिगीषुभिरिति चेत्, नख-चपेट-शस्त्रप्रहार-दीपनादिभिरपीति वक्तव्यम् । तस्मान्न ज्यायानयं तत्त्वरक्षणोपायः ।"

उसके पश्चात् 'जाति' और 'छल' प्रयोग करने का खण्डन जैनाचार्यों ने भी किया है, किन्तु उनके ग्रन्थों में भी 'जाति' आदि का वर्णन उपलब्ध होता है। बौद्धों के 'प्रमाणसमुच्चय', 'वादविधि' आदि ग्रन्थों में नैयायिकों के परिगणित जाति भेदों से भी तीन अधिक जाति भेद ( कार्यभेद, अनुक्ति, स्वार्थविरुद्ध ) बताये गये हैं। 'उपायहृदय' ग्रन्थ में 'जाति' के दशभेद और बढा दिये हैं। जो इस प्रकार हैं— ( १ ) भेदाभेद, ( २ ) प्रश्नबाहुल्योत्तराल्पता, ( ३ ) प्रश्नाल्पतोत्तरबाहुल्य, ( ४ ) हेतुसम, ( ५ ) व्याप्तिसम-अव्याप्तिसम, ( ६ ) विरुद्ध, ( ७ ) अविरुद्ध, ( ८ ) असंशय, ( ९ ) श्रुतिसम, ( १० ) श्रुतिभिन्न ।

इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि 'छल' आदि के प्रयोग को अभीष्ट न मानते हुए भी बौद्ध और जैन दार्शनिक विद्वानों ने उसकी उपेक्षा नहीं की है। नैयायिकों ने भी उसकी कहीं भी प्रशंसा नहीं की है, तथापि अपने ग्रन्थों में उसका वर्णन इसीलिये उन्होंने किया है कि यदि वादी अथवा प्रतिवादी उनका आश्रय करले तो वे इस 'छल' अथवा 'जाति' को अच्छी तरह समझ पायें और उसका समुचित निराकरण कर सकें।

इति जातिपदार्थः समाप्तः ।

---

# निग्रहस्थाननिरूपणम्

**पराजयहेतुः** निग्रहस्थानम्। तच्च न्यून-अधिक-अपसिद्धान्त-अर्थान्तर अ-प्रतिभा मतानुज्ञा विरोध-आदिभेदाद् बहुविधमपि विस्तरभयान्नेह कृत्स्नमुच्यते। यद् विवक्षितार्थे किञ्चिदूनं तन्न्यूनम्। विवक्षितात् किञ्चिदधिकम् अधिकम्। सिद्धान्तादपध्वंसः अपसिद्धान्तः प्रकृतेनानभिसम्बद्धार्थवचनम् अर्थान्तरम् उत्तरापरिस्फूर्तिः अप्रतिभा। पराभिमतस्वार्थस्य स्वप्रतिकूलस्य स्वयमेवाभ्यनुज्ञानं स्वीकारो मतानुज्ञा। इष्टार्थभङ्गो विरोधः।

इति निग्रहस्थानपदार्थः समाप्तः।

**पराजयहेतुरिति।** पराजय ( हार ) प्राप्त होने में जो निमित्त ( हेतु-कारण ) होता है, उसे 'निग्रहस्थान' कहते हैं। अर्थात् जिस बात के कहने पर मनुष्य पराजित समझा जाता है, उसे 'निग्रहस्थान' कहा गया है। इसी अभिप्राय से तर्कभाषाकार ने 'निग्रहस्थान' का उक्त लक्षण किया है। **तच्चेति।** वह ( निग्रहस्थान ) न्यून, अधिक, अपसिद्धान्त, अर्थान्तर, अप्रतिभा, मतानुज्ञा, विरोध आदि भेदों के कारण बाईस ( २२ ) प्रकार का है, यद्यपि ग्रन्थविस्तर के भय से इस ग्रन्थ में उसे पूर्णतया नहीं बता रहे हैं। तथापि उसके सात भेदों को बताया गया है।

( १ ) **न्यून—यदिति।** जो 'वक्तव्य', वक्ता के विवक्षित अर्थ से कम रह जाय, यानी अपने 'वक्तव्य' को पूर्णरूप से न बोल पाना ही 'न्यून' नाम का निग्रहस्थान होता है।

( २ ) **अधिक—विवक्षितादिति।** अपने विवक्षितवक्तव्य से कुछ अधिक कह देना 'अधिक' नाम का निग्रहस्थान होता है।

( ३ ) **अपसिद्धान्त—सिद्धान्तादिति।** स्वीकृतसिद्धान्त से च्युत होना ही 'अप-सिद्धान्त' नामका निग्रहस्थान होता है।

( ४ ) **अर्थान्तर—प्रकृतेनेति।** प्रकृतविषय ( अभीष्ट अर्थ ) से असम्बद्ध अर्थ को कहना 'अर्थान्तर' नामका निग्रहस्थान होता है।

( ५ ) **अप्रतिभा—उत्तरेति।** प्रश्न उपस्थित होने पर 'उत्तर' का न सूझना 'अप्रतिभा' नामका निग्रहस्थान है।

( ६ ) **मतानुज्ञा—पराभिमतेति।** दूसरे के अभिमत ( सम्मत, अभीष्ट ) और अपने प्रतिकूल ( अनभिमत ) अर्थ को स्वयं स्वीकार कर लेना 'मतानुज्ञा' नामका निग्रहस्थान होता है।

( ७ ) **विरोध—इष्टार्थेति।** अपने अभीष्ट ( अभिमत ) अर्थ का स्वयं खण्डन कर देना 'विरोध' नाम का निग्रहस्थान कहलाता है।

## माधुरी

तर्कभाषाकार ने केवल सात निग्रहस्थानों का ही निरूपण किया है। सूत्रकार ने बाईस निग्रहस्थानों को बताया है, और उनके लक्षण तथा उदाहरण भी बताये हैं। (१) प्रतिज्ञाहानिः, (२) प्रतिज्ञान्तरम्, (३) प्रतिज्ञाविरोधः, (४) प्रतिज्ञा-संन्यासः, (५) हेत्वन्तरम्, (६) अर्थान्तरम्, (७) निरर्थकम्, (८) विज्ञातार्थम्, (९) अपार्थकम्, (१०) अप्राप्तकालम्, (११) न्यूनम्, (१२) अधिकम्, (१३) पुनरुक्तम्, (१४) अननुभाषणम्, (१५) अज्ञानम्, (१६) अप्रतिभा, (१७) विक्षेपः, (१८) मतानुज्ञा, (१९) पर्यनुयोज्योपेक्षणम्, (२०) निरनुयोज्यानुयोगः (२१) अपसिद्धान्तः, (२२) हेत्वाभासाः।

सूत्रकार ने (१।२।१९ वे सूत्र के द्वारा) 'विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च निग्रहस्थानम्' यह लक्षण निग्रहस्थान का किया है। और भाष्यकार ने 'निग्रहस्थानं खलु पराजयप्राप्तिः' कह कर उसकी व्याख्या की है। इसी अभिप्राय को ध्यान में रख कर तर्कभाषाकार ने 'पराजय हेतुः निग्रहस्थानम्' कहा है। 'निग्रहस्थान' शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए वृत्तिकार विश्वनाथ कहते हैं—**'निग्रहस्य खलीकारस्य स्थानं ज्ञापनं निग्रहस्थानम्'**। एवं च पराजय के ज्ञापक हेतु को निग्रहस्थान कहा जाता है।

न्यायशास्त्र यद्यपि तत्त्वज्ञान के निरूपणार्थ प्रवृत्त हुआ है, तथापि उस तत्त्वनिर्णय में उपकारक होने से छल, जाति, निग्रहस्थानों का यहाँ सविस्तर निरूपण करना आवश्यक समझा गया है। भाष्यकार का कहना है कि "छलजातिनिग्रहस्थानानां पृथगुपदेश उपलक्षणार्थमिति। उपलक्षितानां स्ववाक्ये परिवर्जनं छलजातिनिग्रहस्थानानां परवाक्ये पर्यनुयोगः। जातेश्च परेण प्रयुज्यमानायाः सुलभः समाधिः, स्वयं च सुकरः प्रयोग इति।" इस बात को हम पहिले भी बता चुके हैं।

शास्त्रार्थ के समय मध्यस्थपुरुष, किसी वादी या प्रतिवादी को जिन परिस्थितियों में 'पराजित' घोषित कर सकता है उसी को 'निग्रहस्थान' कहा जाता है। सर्व प्रथम वाद के नियमों का निर्धारण न्यायसूत्रकार ने ही किया था। उसी की दिशा का अनुसरण कर श्रीचरकाचार्य ने अपनी चरकसंहिता में भी उनको बताया है। तत्-पश्चात् बौद्धों ने भी निग्रहस्थानों को अपनाया। अतएव उनके तर्कशास्त्र तथा उपाय-हृदय आदि ग्रन्थों में निग्रहस्थानों का निरूपण, न्याय और चरक के निरूपण से मिलता-जुलता उपलब्ध होता है। तदनन्तर धर्मकीर्ति ने अपने 'वादन्याय' ग्रन्थ में न्याय के निग्रहस्थानों का खण्डन करके स्वतन्त्ररूप से नवीन निग्रहस्थानों को बताया। तदनन्तर अकलङ्कदेव जैनाचार्य ने भी स्वतन्त्ररूप से निग्रहस्थानों का निरूपण किया। अतः न्याय, बौद्ध और जैन ये तीन परम्पराएँ निग्रहस्थानों के निरूपण में पाई जाती हैं।

**इति निग्रहस्थानपदार्थः समाप्तः।**

---

# उपसंहारः

इहात्यन्तमुपयुक्तानां स्वरूपभेदेन भूयो भूयः प्रतिपादनम् । यदनतिप्रयोजनं तदलक्षणमदोषाय । एतावतैव बालव्युत्पत्तिसिद्धेः ।

॥ इति श्रीकेशवमिश्रविरचिता तर्कभाषा समाप्ता ॥

ग्रन्थ का उपसंहार—

**इहेति ।** इस तर्कभाषा ग्रन्थ में अत्यन्त उपयोगी हेत्वाभास आदि पदार्थों का पुनः-पुनः प्रतिपादन कुछ भिन्न स्वरूप में किया गया है, जिसका अधिक उपयोग नहीं है, तथापि उसका लक्षण आदि न करना दोषावह नहीं है । क्योंकि जितना निरूपण किया गया है, उतने मात्र से ही न्यायशास्त्र में प्रवेश चाहने वाले जिज्ञासु बालकों की न्यायशास्त्र के लिये अपेक्षित व्युत्पत्ति ( ज्ञान ) सिद्ध हो जाती है ।

**कृष्णनाम जगदेकमङ्गलं कण्ठपीठमुररीकरोषि चेत् ।**
**शास्त्ररत्ननिचयप्रभा स्फुरेन्मानसे तव सदैव निर्मले ॥**

महामहोपाध्याय-श्रीसदाशिवशास्त्रितनुजनुपा, पद्मभूषण-पण्डितराजराजेश्वर-
**शास्त्रिचरणान्तेवासिना, मुसलगाँवकरोपनामकेन श्रीगजानन-**
**शास्त्रिणा विरचिता तर्कभाषाया 'माधुरी'-व्याख्या**
व्याख्या श्रीमद्गुरुचरणानुग्रहात् पूर्णताम्प्राप्ता ।

